॥ एक ॐ सद्गुरु प्रसाद ॥

श्रीस्वामी अभिलाखदासउदासीकृत

# अभिलाखसागर।



उक्त स्वामीजीके शिष्य रामदास उदासी
अयोध्यावासीसे शुद्ध कराय


गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास-
अध्यक्ष "लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" छापेखानेमें
मैनेजर पं० शिवदुलारेजी वाजपेयीने मालिकके लिये
चतुर्थावृत्ति
छापकर प्रकाशित किया.

शके १८३९, संवत् १९७४.

कल्याण-मुंबई.

# निवेदन.

विदित हो कि, आजकल इस दुनियामें लोक और तरहके हुए हैं कि, कोई स्त्रीपर ध्यान देते हैं, कोई द्रव्यपर ध्यान देते हैं, कोई व्यापार करते हैं, कोई चाकरी करते हैं, कोई इस दुष्ट पेटके वास्ते लोगोंको फंसातेभी हैं तथा चोरीभी करते हैं; परंतु मैं कहांसे आया, फिर कहां जानेवाला, मेरा कर्तव्य क्या है इस बातपर कोईभी ध्यान नहीं देता अर्थात् माया-जालमें बद्ध हो गये हैं। ऐसे लोगोंपर उपकार करनेके वास्ते मेरे गुरु श्रीस्वामी " अभिलाखदासजी " उदासी अयोध्यावासीने यह ग्रंथ अपने अनुभवसे बनाया और शहर एलचपूर अमीनाथ महादेवपर संवत् १९४९ अश्विन पूर्णिमाके दिन हँसते बोलते शरीर छोड दिया औरभी इनके बनाये ज्योतिष, वैद्यक, रसायन, रमल आदि विषयोंमें बहुत ग्रंथ हैं. मेरे गुरु महात्मा साधु सिद्ध थे. इन्होंने चार धाम, सातों पुरी, हिंदुस्थान, तुर्कस्थान, चीन, कोष्ठा आदि सब देशोंमें जहां आदमीकी गति हो सकती है, तहांतक यात्रा की है और बहुत लोगोंपर प्रत्यक्ष उपकार किये हैं. कितनेक कोढियोंका शरीर अच्छा किया, अंधोंको आँखें दिये, इंदोरमें एक मालीका मरा हुआ लडका जिला दिया, खंडुवामें कुछ कारण होनेसे रेलगड्डीपर बडा चमत्कार दिखाके बहुत लोगोंको प्रतीत दिखाई. ऐसे कितनेही चमत्कार इनके जगत्में प्रसिद्ध हैं. मैंभी यात्रासमय उन्नीस वर्षतक इनके साथ यात्रा करता रहा अस्तु, प्रकृत " अभिलाखसागर " ग्रंथमें ग्यारह तरंग हैं. प्रत्येक तरंगमें एक चार आठ कई लहरियां हैं. इस ग्रंथका ऐसा ख्याल है कि, इस ग्रंथकारने आपही शिष्य होकर सैंतालीस महात्मा गुरुओंके पास जा ' ब्रह्म क्या चीज है और इसका अनुभव कैसा मैं पाऊंगा ' ऐसा ब्रह्मके विषय प्रश्न किया है. फिर महात्मा गुरुओंने अपने २ भिन्न २ मतसे उत्तर दिये परंतु, ब्रह्मका अनुभव नहीं हुआ और उनके कहनेमें बहुत असंगतिभी थी. इसीसे उन सब मतोंका खंडन किया. फिर आखिर एक महात्मा गुरुसे ' नाम ब्रह्म है ' ऐसा उपदेश पाया और इस प्रकार अनुभवभी हुआ. इसीसे ' नाम ब्रह्म है ' ऐसा अंतमें सिद्धांत किया है. ऐसा यह ग्रंथ मेरे गुरुजीके हाथका लिखा हुआ मेरे पास था. वह गुरु-सेवा तथा लोकोपकारके वास्ते कल्याणस्थ 'लक्ष्मीवेंकटेश्वर' छापेखानेके अधिकारी श्रीयुत गंगाविष्णु श्रीकृष्णदासको सब रजिष्टरी हक्क मुद्रण-सह दे दिया है. इसमें कुछ मेरी भूल चूक होय तो साधु महाशय क्षमा करें.

द:—रामदास उदासी अयोध्यावासी.

## अभिलाखसागरकी विषयानुक्रमणिका ।



इति विषयानुक्रमणिका समाप्त ।

# यंत्र पंची करण स्वरूपतत्व.

| नंबर | नाम | पृथ्वि (पृष्ठ २०) | जल (पृष्ठ ३३) | अग्नि (पृष्ठ २५) | वायु (पृष्ठ २७) | आकाश (पृष्ठ २९) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | देहशरीर | स्थूल | सूक्ष्म | कारण | महाकारण | केवळ |
| २ | स्वरूप | ताडक | डंडक | कुंडल | अर्धचंद्र | बिन्दू |
| ३ | प्रमाण | उलटपलट | अंगुष्ठप्रमाण | अर्धप्रमाण | मसूरप्रमाण | अनुप्रमाण |
| ४ | अवस्था | जाग्रत | स्वप्न | सुषुप्ति | तुरिया | उन्मनी |
| ५ | विषय | गंध | रस | रूप | स्पर्श | शब्द: |
| ६ | अंत: इन्द्रि | अहंकार | बुद्धि | चित्त | मन | अंत:करण |
| ७ | कर्मेंद्रियें | गुदा | लिंग | पांव | हाथ | मुंह |
| ८ | ज्ञानेंद्रियें | नाक | जिव्हा | नेत्र | त्वचा | कान |
| ९ | आकाशप्रकृति | रोम | लार | नीद | फैलनो | काम |
| १० | वायुप्रकृति | चिरम | चरबी | तृषा | दौडनौ | क्रोध |
| ११ | अग्निप्रकृति | नाडी | पसीना | क्षुधा | कूदनो | लोभ |
| १२ | जलप्रकृति | मास | बीज | तेज | चलनो | मोह |
| १३ | पृथ्वीप्रकृति | अस्थि | रुधिर | आलस्य | सुकडनो | मद |
| १४ | वाक् | वैखरी | मध्यामा | पश्यंती | परा | परमपरा |
| १५ | गुण | रजोगुण | सत्वगुण | तमोगुण | सगुण | निर्गुण |
| १६ | अभिमान | शरीर | बीज | ज्ञान | आत्मा | निरभिमान |
| १७ | अहंकार | हम | कोहम | सोहम् | शिवोहं | निरोहं |
| १८ | प्राण | अपान | उदान | प्राण | समान | व्यान |
| १९ | वायु | धनंजय | देवदत्त | किरकिल | कूर्म | नाग |
| २० | कोश | अन्नमय | प्राणामय | मनोमय | विज्ञानमय | आनंदमय |
| २१ | प्रतिमा | गणेश | सूर्य | लिंग | शक्ति | ओंकार |
| २२ | इष्ट | ब्रह्मा | विष्णु | रुद्र | ईश्वर | सदाशिव |
| २३ | देव | इंद्र | वरुण | यम | कुबेर | विष्णु |
| २४ | प्रधान | वेद | दशअवतार | द्वादशलिंग | मंत्र | समाधी |
| २५ | वर्ण | पीत | रक्त | कृष्ण | नील | श्वेत |
| २६ | रस | मधुर | लोन | चरपरा | खाटा | फिका |
| २७ | क्रिया | उत्पत्ति | पालन | परलय | सर्वसाक्षी | सर्वत्याग |
| २८ | योन | भोचर | जलचर | नभचर | चराचर | अचर |
| २९ | खान | पिंडज | अंडज | उरदमज | स्थावर | मेघ |
| ३० | अवस्थागुण | नेत्र | कंठ | हृदय | मूर्धा | शिखा |
| ३१ | अवस्थानिर्गुण | त्रिपुटी | श्रीहाट | गुल्हाट | भ्रमरगुंफा | ब्रह्मरन्ध्र |
| ३२ | रूप | विराट | हिरण्यगर्भ | सूर्यज्योति | महत्तत्व | कर्ता |
| ३३ | आसन | कलेजा | फिफडा | तिल्ही | बुक्का | पित्ता |
| ३४ | आवन | मुख | जिव्हा | वामचक्षु | वामनासिका | वामकान |

| नंबर | नाम | पृष्ठ २० | पृष्ठ २३ | पृष्ठ २५ | पृष्ठ २७ | पृष्ठ २९ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ३५ | जीवन | गुदा | लिंग | दक्षचक्षु | दक्षनाशिका | दक्षकान |
| ३६ | ज्ञान | अनरीति | अनिच्छा | अविचार | अविवेक | अद्वैत |
| ३७ | भोग | स्थूल | परविगत | आनंद | अपरमेय | निरामय |
| ३८ | निरन्य | क्षर | अक्षर | कूटस्थ | आत्मप्रिया | उत्तमपुरुष |
| ३९ | मार्ग | पपील | विहंगम | कपी | मीन | शेष |
| ४० | दिशा | पूर्व | पश्चिम | उत्तर | दक्षिण | ऊर्ध्वदीशा |
| ४१ | कोन | नैर्ऋत्य | ईशान | आग्नेय | वायव्य | अर्धकोन |
| ४२ | आकाश | घट | मठ | मध्य | चदा | शून्य |
| ४३ | मात्रा | आकार | इकार | उकार | मकार | पूर्ण ओंकार |
| ४४ | मात्रा दूसरी | हर्ष | दीर्घ | पुलित | अर्ध | अनुराग |
| ४५ | शून्य | अर्धशून्य | ऊर्ध्वशून्य | मध्यशून्य | अर्धशून्य | महाशून्य |
| ४६ | मुद्रासमाधि | खेचरी | भोचरी | चाचरी | अगोचरी | उन्मनी |
| ४७ | मुद्राज्ञान | संमुखि | उन्मनी | शांभवी | आत्मभासिनी | पूर्वबोधनी |
| ४८ | वेद | ऋग्वेद | यजुर्वेद | सामवेद | अथर्वणवेद, | आकाशवाणी |
| ४९ | गायत्री | प्रथमपदा | द्वितीयपदा | तृतियपदा | चतुर्थपदा | पंचपदा. |
| ५० | वादवंत | तंत | वितंत | मृदंग | सुस्वर | अनहद |
| ५१ | लोक | मृत्युलोक | वैकुंठलोक | कैलासलोक | सत्यलोक | लोकलोक |
| ५२ | अग्नि | वडवा | मंद | उदर | शोक | कपरा |
| ५३ | दूसरी अग्नि | ऊहा | काम | दग्न | संभिता | ब्रह्म |
| ५४ | आनंद | विषयानंद | योगानंद | अद्वैतानंद | परमानंद | ब्रह्मानंद |
| ५५ | मुक्ति | सालोक | सामीप्य | सारुप्य | सायुज्य | स्वयंभू |
| ५६ | शक्ति | क्रिया | ज्ञान | इच्छा | आदिविज्ञान | मूलप्रकृति |
| ५७ | लिंग | आचार्य | गुरु | शिव | प्रासाद | ब्रह्मलिंग |
| ५८ | मुख | सद्यजात | वामदेव | तत्वपुरुष | ईशानमुख | अर्धमुख |
| ५९ | कला | उरमय | धुमरा | जोती | जोत्माला | कलातीत |
| ६० | भूमिका | पास्तिपा | गताजाता | सलोकता | सुलीनता | साक्षात्कार |
| ६१ | पुरुषार्थ | धर्म | अर्थ | काम | मोक्ष | निर्विकल्प |
| ६२ | भक्ति | श्रवण | मनन | निजध्यास | साक्षात् | पुरणकोहा |
| ६३ | प्रकृति | भय | मैथुन | क्षुधा | हर्ष | निद्रा |
| ६४ | सुर | उदात्त | अनुदात | स्वरित | सोहम् | अनहद |
| ६५ | दूसरा सुर | जडेसुर | मनजलेसुर | ओतकेसुर | सुसुर | नभसुर |
| ६६ | शस्त्र | फरसा | अंकुश | भाला | खांडा | बाण |
| ६७ | स्वरूप | चौकोर | लंबा | त्रिकोन | गोल | शून्य |
| ६८ | अहार | अन्नजल | मैथुन | मोह | गंध | शब्द |
| ६९ | रोग | रक्त | कफ | पित्त | वात | सन्निपात |
| ७० | प्रमाणअंगुल | बारह १२ | सोला १६ | चार ४ | आठ ८ | शून्य |
| ७१ | आश्रम | ब्रह्मचारी | गृहस्थ | वानप्रस्थ | संन्यास | परमहंस |
| ७२ | पंचमुख | संतान | धन | रूप | बल | बुद्धिज्ञान |

| ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | २ | १ | नंबर. | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| देवता | योनतत्वब्रह्म | पंचआधारब्रह्म | तत्व तत्वमें | ससंध प्रकृति | सूक्ष्म प्रकृति | स्थूल प्रकृति | नाम. | | |
| गणेश | मनुष्य | पात्र | मद | अहंकार | शब्द | रोम | १ | १ | पृथ्वीस्थूल |
| दिग्पाल | पशु | मल | सुकडनो | अपान | स्पर्श | चरम | २ | २ | |
| शेष | पक्षी | रूप | आलस | नाक | रूप | नाडी | ३ | ३ | |
| कुमार | किडी | स्थूल | रुधिर | गुदा | रस | मास | ४ | ४ | |
| प्रजापत | पिंडज | विषय | अस्थि | गंध | गंध | अस्थि | ५ | ५ | |
| वरूण | सुगंध | कमल | मोह | बुद्धि | मुख | लार | ६ | १ | यंत्र प्रकृति पंच तत्व ब्रह्म पुरुष ३२ — जलसूक्ष्म |
| स्वामि कार्तिक | मनुष्य धारी | मुत्र | चलनो | प्राण | हात | चरबी | ७ | २ | |
| ब्रह्मा | पशुपक्षी धारी | रुधीर | तेज | जिव्हा | पाव | पसीना | ८ | ३ | |
| इंद्र | दुर्गंध | सूक्ष्म | विज | लिंग | लिंग | बीज | ९ | ४ | |
| चंद्र | स्थावर | कर्मेंद्रिय | मांस | रस | गुदा | रुधिर | १० | ५ | |
| शिव | पंची | पेट | लोभ | चित्त | कान | निंद | ११ | १ | अग्निकारण |
| सूर्य | जलचर | प्रकाश | कुदनो | उदान | त्वचा | तृषा | १२ | २ | |
| वासूदेव | किडी | ज्ञान | क्षुधा | आंख | आंख | क्षुधा | १३ | ३ | |
| यमराज | नाग | कारण | पसीना | पाव | जिव्हा | तेज | १४ | ४ | |
| काल | अंडज | ज्ञानेंद्रिय | नाडी | रूप | नाक | आलस | १५ | ५ | |
| शक्ति | अतप काल | हात | क्रोध | मन | व्यान | फैलनो | १६ | १ | वायुमहाकारण |
| हनुमान | शरद काल | स्वासा | दोडनो | समान | समान | दोडनो | १७ | २ | |
| कुबेर | वर्षकाल | शक्ति | तृषा | त्वचा | उदान | कूदनो | १८ | ३ | |
| भैरव | सदाकाल | महा कारण | चरबी | हात | प्राण | चलनो | १९ | ४ | |
| सुराचनि | उखमज | प्राण | चरम | स्पर्श | अपान | सुकडनो | २० | ५ | |
| विष्णु | भूल | शरीर | काम | अंतः करण | अंतः करण | काम | २१ | १ | आकाशकेवल. |
| ओंकार | अमर | रूप | फैलनो | वखाण | मन | क्रोध | २२ | २ | |
| नारायण | सिद्ध | स्थान | निंद | कान | चित्त | लोभ | २३ | ३ | |
| लक्ष्मी | देव | केवल | लार | मुख | बुद्धि | मोह | २४ | ४ | |
| ब्रह्म | मेघ | अंतः करण | रोम | शब्द | अहंकार | मद | २५ | ५ | |

## यंत्र विराटरूप ब्रह्म निराकार पृष्ठ ३५

| नंबर | विराट | सूक्ष्म | बोध |
|---|---|---|---|
| १ | ब्रह्म | अंतःकरण | अंतस इंद्रिय १ |
| २ | शक्ति | मन | २ |
| ३ | विष्णु | चित्त | ३ |
| ४ | ब्रह्मा | बुद्धि | ४ |
| ५ | शिव | अहंकार | ५ |
| ६ | कुबेर | कान | ज्ञान इंद्रिय १ |
| ७ | गणेश | त्वचा | २ |
| ८ | सूर्य | आंख | ३ |
| ९ | सरस्वती | जिव्हा | ४ |
| १० | अश्विनीकुमार | नाक | ५ |
| ११ | वरूण | मुख | कर्म इंद्रिय १ |
| १२ | इंद्र | हाथ | २ |
| १३ | दिग्पाल | पांव | ३ |
| १४ | प्रजापति | लिंग | ४ |
| १५ | यमराज | गुदा | ५ |
| १६ | आकाश | शिर | आकाश प्रकृति १ |
| १७ | कैलास | कंठ | २ |
| १८ | वैकुंठ | हृदय | ३ |
| १९ | क्षीरसागर | पेट | ४ |
| २० | मध्यलोक | कमर | ५ |
| २१ | विराट | फेलना | वायु प्रकृति १ |
| २२ | वायु | दोडना | २ |
| २३ | आवागवन | कूदना | ३ |
| २४ | स्वासा | चलना | ४ |
| २५ | आदृष्ट | सकुडना | ५ |
| २६ | मोत | नीर | अग्नि प्रकृति १ |
| २७ | प्यास | तृषा | २ |
| २८ | तृष्णा | क्षुधा | ३ |
| २९ | अग्नि | तेज | ४ |

# यंत्र विराटरूपब्रह्मनिराकार पृष्ठ ३५

| नंबर | विराट | सूक्ष्म | बोध. |
|---|---|---|---|
| ३० | नीद | आलस | ५ |
| ३१ | तेल | लार | जलप्रकृति १ |
| ३२ | दूध | चरबी | २ |
| ३३ | ओस | पसीना | ३ |
| ३४ | बरफ | बीज | ४ |
| ३५ | जल | रुधिर | ५ |
| ३६ | वनस्पति | रोम | पृथ्वी प्रकृति १ |
| ३७ | दशोदिशा | चर्म | २ |
| ३८ | नदी | नाडी | ३ |
| ३९ | मिट्टी | मास | ४ |
| ४० | पहाड | अस्थि | ५ |
| ४१ | ब्रह्मलोक | ब्रह्मांड | सर्व शरीर १ |
| ४२ | बादल | चोटी | २ |
| ४३ | चंद्र | मस्तक | ३ |
| ४४ | वर्षाऋतु | भों | ४ |
| ४५ | तारा | वरोनी | ५ |
| ४६ | रात | पलक बंदहोना | ६ |
| ४७ | दिन | पलक खुलना | ७ |
| ४८ | ग्रहण | नेत्रदुखना | ८ |
| ४९ | संध्या | पलक | ९ |
| ५० | सुगंध | इंगला | १० |
| ५१ | दुरगंध | पिंगला | ११ |
| ५२ | लज्जा | ऊपरका होठ | १२ |
| ५३ | प्रीत | नीचेका होठ | १३ |
| ५४ | वैर | दंत | १४ |
| ५५ | अरुणमेघ | हसना | १५ |
| ५६ | बिजली | छींक | १६ |
| ५७ | कोहरा | मुखधूम | १७ |
| ५८ | अक्षर | बोलना | १८ |

| यंत्रविराटरूपब्रह्मनिराकार पृष्ठ ३५ | | | |
|---|---|---|---|
| ५९ | जिन्नलोक | गरदन | १९ |
| ६० | उदयात्रस्ताचल | कंधा | २० |
| ६१ | देवता | अंगुली हात | २१ |
| ६२ | भाग | रेषा | २२ |
| ६३ | धनुष्य | नारवुन | २३ |
| ६४ | कल्पवृक्ष | छाती | २४ |
| ६५ | कामधेनु | चुन्दी | २५ |
| ६६ | नरक | पीठ | २६ |
| ६७ | शून्यलोक | नाभी | २७ |
| ६८ | मैथुन | अंड | २८ |
| ६९ | जीव | मल | २९ |
| ७० | शरीर | मूत्र | ३० |
| ७१ | अतलवितललोक | चूतड | ३१ |
| ७२ | सुतल लोक | जंघा | ३२ |
| ७३ | रसातल लोक | घुटना | ३३ |
| ७४ | महीतल लोक | पिंडली | ३४ |
| ७५ | पाताल लोक | पांव | ३५ |
| ७६ | तलातललोक | तलवा | ३६ |
| ७७ | दैत्यलोक | अंगुलीपाव | ३७ |
| ७८ | भोर | कपोल | ३८ |
| ७९ | चारोंयुग | अवस्था | ३९ |
| ८० | खटरस | जिंव्हा | ४० |
| ८१ | उत्पति | जागना | ४१ |
| ८२ | भूकंप | करवट बदलना | ४२ |
| ८३ | चौरासीलाखयोन | अहार | ४३ |
| ८४ | शिशुमारचक्र | धुमना | ४४ |
| ८५ | माया | इच्छा | ४५ |
| ८६ | काम | भग | ४६ |
| ८७ | वर्षाकाल | बालअवस्था | ४७ |
| ८८ | सर्दकाल | तरूण अवस्था | ४८ |
| ८९ | आतषकाल | वृद्ध अवस्था | ४९ |

# यंत्र अक्षर पृष्ठ ४२

| नंबर | स्वरअक्षर | ह्रस्वदीर्घ | गरुड़ १ | | | | मारजारी २ | | | | | सिंह ३ | | | | | स्वान ४ | | | | | सर्प ५ | | | | | मोरा ६ | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | अ | इ | उ | ए | क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ | ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न | प | फ | ब | भ | म |
| | | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ |
| १ | अ | अ | अ | इ | उ | ए | क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ | ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न | प | फ | ब | भ | म |
| | | आ | आ | ई | ऊ | एा | का | खा | गा | घा | ङा | चा | छा | जा | झा | ञा | टा | ठा | डा | ढा | णा | ता | था | दा | धा | ना | पा | फा | बा | भा | मा |
| २ | इ | इ | अि | इि | उि | एि | कि | खि | गि | घि | ङि | चि | छि | जि | झि | ञि | टि | ठि | डि | ढि | णि | ति | थि | दि | धि | नि | पि | फि | बि | भि | मि |
| | | ई | अी | ईी | उी | एी | की | खी | गी | घी | ङी | ची | छी | जी | झी | ञी | टी | ठी | डी | ढी | णी | ती | थी | दी | धी | नी | पी | फी | बी | भी | मी |
| ३ | उ | उ | अु | इु | उु | एु | कु | खु | गु | घु | ङु | चु | छु | जु | झु | ञु | टु | ठु | डु | ढु | णु | तु | थु | दु | धु | नु | पु | फु | बु | भु | मु |
| | | ऊ | अू | इू | उू | एू | कू | खू | गू | घू | ङू | चू | छू | जू | झू | ञू | टू | ठू | डू | ढू | णू | तू | थू | दू | धू | नू | पू | फू | बू | भू | मू |
| ४ | ए | ए | अे | इे | उे | ऐ | के | खे | गे | घे | ङे | चे | छे | जे | झे | ञे | टे | ठे | डे | ढे | णे | ते | थे | दे | धे | ने | पे | फे | बे | भे | मे |
| | | ऐ | अै | इै | उै | एै | कै | खै | गै | घै | ङै | चै | छै | जै | झै | ञै | टै | ठै | डै | ढै | णै | तै | थै | दै | धै | नै | पै | फै | बै | भै | मै |
| ५ | ओ | ओ | ओ | इो | उो | एो | को | खो | गो | घो | ङो | चो | छो | जो | झो | ञो | टो | ठो | डो | ढो | णो | तो | थो | दो | धो | नो | पो | फो | बो | भो | मो |
| | | औ | औ | इौ | उौ | एौ | कौ | खौ | गौ | घौ | ङौ | चौ | छौ | जौ | झौ | ञौ | टौ | ठौ | डौ | ढौ | णौ | तौ | थौ | दौ | धौ | नौ | पौ | फौ | बौ | भौ | मौ |
| | | अं | अं | इं | उं | एं | कं | खं | गं | घं | ङं | चं | छं | जं | झं | ञं | टं | ठं | डं | ढं | णं | तं | थं | दं | धं | नं | पं | फं | बं | भं | मं |
| | | अः | आः | इः | उः | एः | कः | खः | गः | घः | ङः | चः | छः | जः | झः | ञः | तः | ठः | डः | ढः | णाः | तः | थः | दः | धः | नः | नः | फः | बः | भः | मः |

# सिद्धांत गुप्त अर्थ रामायण पृष्ठ ६२

| नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा | नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | हिमावल | आकाश | कैलास ब्रंह्मांड | १२ | राम | मन | चैत्र सुदी नौमी कौ जन्म हुवा. |
| २ | मइना | वायु | | १३ | लक्ष्मण | चित्त | |
| ३ | शिव | अग्नि | | १४ | भरत | बुद्धि | |
| ४ | पार्वती | शक्ति | | १५ | शत्रुघ्न | अहंकार | |
| ५ | स्वामि कार्तिक | जल | | १६ | सुमंत | स्वभाव | |
| ६ | गणेश | पृथ्वी | | १७ | विश्वामित्र | विद्या | कुवार वदी १२ को रामचंद्र गये |
| ७ | अवद | देह | बालकांड प्रारंभ | १८ | ताटिका | अविद्या | कुवार सुदी १ को मारा |
| ८ | वशिष्ठ | आत्मा | | १९ | गंगानदी | निश्चय | |
| ९ | दशरथ | दश इंद्रिय | | २० | अहिल्या | प्रीत | |
| १० | तीनोराणी | त्रिगुणी माया | रजोगुण सत्वगुणा तमोगुण सुमित्रा कैकई कौसल्या | २१ | जनकपूर | सत्यदेश | |
| ११ | श्रृंगऋषी | संजोग | | २२ | राजा जनक | भरम | |

# सिद्धांत गुप्त अर्थ रामायण पृष्ठ ६२

| नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा | नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २३ | सुनेना राणी | स्पर्धा | | ३४ | वनयात्रा | भ्रमणा | विवाह पीछे बारावर्ष अवधमें रहे |
| २४ | धनुष्य | बंधन | | ३५ | निरवादु खेवट | धीरज | |
| २५ | परशुराम संवादु | परीक्षा | | ३६ | गंगा उतारा | भव सागर | |
| २६ | विवाह | विश्वास | पंद्रावर्षपीछेहुवा | ३७ | प्रयाग राज | गुरु | |
| २७ | जानकी | शक्ति | चैत्र सुदी २ को प्रगट हुई चौदावर्षमें विवाह हुवा | ३८ | भरद्वाज | विवेक | |
| २८ | नारदु | भुल | अयोध्या कांड प्रारंभ | ३९ | वाल्मीक | विचार | |
| २९ | राज तिलक | भोग | | ४० | चित्रकोट | एकांत | बारावर्ष रहे |
| ३० | सरस्वती | होवंत | | ४१ | दशरथ मरण | प्राणायाम | |
| ३१ | मंथरा चेरी | कारण | | ४२ | भरत मिलाप | ममता | |
| ३२ | दशरथ कैकई तमोगुण संवाद | अकर्म | | ४३ | पादुका | वैराग्य | |
| ३३ | वर्दानदो | फल शुभ अशुभ | | ४४ | जेता इंद्रसुत | चिंता | अरण्य काण्ड प्रारंभ |

# सिद्धांत गुप्त अर्थ रामायण पृष्ठ ६२

| नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा | नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४५ | अत्री ऋषी | योग | | ५६ | लंका | | असत्यदेश |
| ४६ | अनुसूया | सिद्धि | | ५७ | सिवरी भिलुणी | भक्ति | |
| ४७ | विराध दैत्य | वृद्ध | | ५८ | हनुमान बंदर | दीनता | सुन्दरकाण्ड प्रारंभ |
| ४८ | शरभंग ऋषी | शुद्धता | | ५९ | सुग्रीव बंदर | ज्ञान | |
| ४९ | सुतीक्ष्ण ऋषी | प्रेम | | ६० | तारा राणी | असंग | |
| ५० | अगस्ती ऋषी | आनंद | | ६१ | बालिजो धाबंदर | अज्ञान | |
| ५१ | गिद्ध जटायू | दृढता | | ६२ | अंगद बंदर | अभ्यास | |
| ५२ | शूर्पण खा राक्षसी | लोभ | | ६३ | जामवंत रीछ | पुरुषार्थ | |
| ५३ | खर दूषण राक्षस | काम क्रोध | | ६४ | संपाति गिद्ध | प्रकाश | अगहनसुदीनोमी को हनुमानसेपता पाया. |
| ५४ | रावण मारीच | मोह मद | | ६५ | सुर्षा नागनी | आशा | किष्किंधा काण्ड प्रारंभ |
| ५५ | जानकी हरण | शक्ति | फाल्गुनवदी अष्टमीको हरण हुवा. | ६६ | निश्चरी राक्षसी | तृष्णा | |

# सिद्धांतगुप्त अर्थ रामायण पृष्ठ ६२

| नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा | नंबर | प्रगट | गुप्त | खुलासा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६७ | लंकिनी राक्षसी | वासना | अगहनसुदी १२ को हनुमान सीता के पास गये | ७८ | कुंभकर्ण | गर्भ | |
| ६८ | नलनील बंदर | मार्ग | पौष्यवदी पको लंका जलाया पोसवदी ७ को रामचंद्रको | ७९ | मकर ध्वज | ताप | |
| ६९ | समुद्र | हृदय | खबरदी वदी ८ अष्टमी को फौज रवाना हुई | ८० | महीरावण | परसंताप | वैशाख सुदी २ को राज्य विभीषण को मिला. सुदी ३ को जानकी सेमिला पहुवा ४ को तैयारी अयोध्याकी हुई. ५मी को भारद्वाज की कुटी पर गये. |
| ७० | शेत | सत्संग | — | | | | |
| ७१ | रामेश्वर | सतगुरु | पौससुदी १० को सुरु हुवा १३ को तैयार पुल होगया. | | | | |
| ७२ | विभीषण | निर्मल बुद्धि | पौससुदी १४ को मिला पहुवा | | | | वैशाख सुदी ६ को भरत मिला पहुवा. |
| ७३ | अश्विनी कुमार | अविचार | लंकाकांड प्रारंभ | ८१ | त्रिजटा | कीर्ति | |
| ७४ | कालनेम | दुंभ | | ८२ | मंदोदरी | शांति | |
| ७५ | मेघनाद | भ्रम | माघवदी २ लंका पहुंचे माघसुदी २ से वैशाख वदी १४ तक लडाई रही | ८३ | सर्व सैन्य परिवार | माया परवार | |
| ७६ | सुलोचना | ईर्षा | | ८४ | राजगद्दी | निष्काम | उत्तरकांड प्रारंभ वैशाख सुदी ७ को राज्य पाया |
| ७७ | रावण | मोह | वैशाखवदी ३० को जलाया | ८५ | अंतरध्यान | निर्गुण मुक्ति | |

१२





| उत्तरायण | | | | | | दक्षिणायन | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शरदकाल | | | | वर्षाकाल | | | | आतपकाल | | | |
| शिशिरऋतु | | हेमंतऋतु | | शरदऋतु | | वर्षाऋतु | | ग्रीष्मऋतु | | वसंतऋतु | |
| फाल्गुन | माघ | पौष | मार्गशीर्ष | कार्तिक | आश्विन | भाद्रपद | श्रावण | आषाढ | ज्येष्ठ | वैशाख | चैत्र |

## ब्रह्मांड . पृष्ठ ७५




आकाश में एक गुण शब्द ॥ वायुमें दोगुण शब्द, स्पर्श ॥ अग्निमें तीन गुण शब्द, स्पर्श, रूप ॥ जलमें चारगुण शब्द, स्पर्श, रूप, रस ॥ पृथ्वीमें ५ गुणशब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध ॥

# यंत्रपंचदेव. पृष्ठ ९०

| नंबर | नामदेव | विष्णु | शक्ति | रुद्र | ब्रह्मा | गणेश |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तत्व | आकाश | वायु | अग्नि | जल | पृथ्वी |
| २ | वर्ण | श्वेत | नील | कृष्ण | रक्त | पीत |
| ३ | स्वाद | फीका | खाटा | चर्परा | खारा | मधुर |
| ४ | क्रिया | त्याग | साक्षी | प्रलय | पालन | उत्पत्ति |
| ५ | अहंकार | निराहम | स्वाहंम् | सोहंम् | कोहंम् | अहम् |
| ६ | मुक्ति | निर्गुणमुक्ति | सायुज्यमुक्ति | सारूपमुक्ति | सामीपमुक्ति | सालोकमुक्ति |
| ७ | आनंद | ब्रह्मानंद | परमानंद | अद्वैतानंद | योगानंद | विषयानंद |
| ८ | शरीर | केवल | महाकारण | कारण | सूक्ष्म | स्थूल |
| ९ | गुण | निर्गुण | सगुण | तमोगुण | सत्वगुण | रजोगुण |
| १० | अवस्था | उन्मनी | तुर्या | सुषुप्ति | स्वप्न | जाग्रत |
| ११ | स्थान | ब्रह्मरन्ध्र | भ्रमरगुंफा | गुल्हाट | श्रीहाट | त्रिकूट |
| १२ | स्वरूप | कर्ता | महतत्व | स्वयंजोती | हिरण्यगर्भ | वैराट |
| १३ | वाहन | गरुड | सिंह | वृषभ | हंस | हस्त |
| १४ | चाल | शेष | मीन | कप | विहंगम | पिपिल |
| १५ | लोक | लोकालोक | सत्यलोक | कैलासलोक | वैकुंठलोक | मृत्युलोक |
| १६ | प्रमाण | बिन्दु | अर्धचन्द्र | कुंडल | दंडक | ताडक |

## यंत्रलोकद्विप. पृष्ठ १४

| नंबर | नाम | पृथ्वी | जल | अग्नि | वायु | आकाश | विज | शक्ति |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आकाश लोक | सत्य लोक | तपलोक | जिन्न लोक | निज लोक | इन्द्र लोक | भवर लोक | म्हर लोक |
| २ | पाताल लोक | अतल लोक | वितल लोक | सुतल लोक | मीमानल लोक | तलातल लोक | ससातल लोक | पाताल लोक |
| ३ | ऊपर लोक | ब्रह्म लोक | वैकुंठ लोक | शिव लोक | सूरज लोक | देव लोक | पितृं लोक | सिद्ध लोक |
| ४ | नीचे लोक | माया लोक | यम लोक | गंधर्व लोक | यक्ष लोक | किन्नर लोक | नाग लोक | दैत्य लोक |
| ५ | शरीरमेंनिराकारलोक | सत्रावी कला | भ्रमर गुफा | ब्रह्मरंघ्र | उलट पलट | गुह्लाट | श्रीहाट | त्रिकूट |
| ६ | शरीरमेंसाकारलो.ऊ. | ब्रह्मांड | नेत्र | कान | नाक | मुंह | कंठ | हृदय |
| ७ | शरीरमें नीचलोक | हात | पेट | पीठ | पांव | लिंग | गुदा | नाभी |
| ८ | सप्त समुद्र | नीर समुद्र | क्षीर समुद्र | दधि समुद्र | क्षार समुद्र | रत्नाकर समुद्र | मधु समुद्र | घृत समुद्र |
| ९ | दीप लोक | जंबु दीप | शंकर दीप | कुशा दीप | करोंज दीप | शालमल दीप | श्वेत दीप | पुष्कर दीप |
| १० | शरीर दीपलोक | मेदा | अस्थ | सुरा | रक्त | मास | त्वचा | रोम |
| ११ | तारा लोक | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनिश्चर |
| १२ | सप्त ऋषी | पुलाह | पुलीस्त | भारद्वाज | वशिष्ट | अंगिरा | भृगू | मरीच |
| १३ | सप्त पुरी | अयोध्या | मथुरा | काशि | हरिद्वार तथा माया | नासक तथा कांची | उज्जैन तथा अवंति | द्वारका |
| १४ | सप्तदेश | रूष | चीन | रूम | तुर्कस्थान | हिंदुस्थान | लवलख | खुराशान |
| १५ | सप्त रवान | सुना | चांदी | लोहा | जस्त | कलई | तांबा | शीसा |
| १६ | नौखंड | १ भारतखंड पूर्व<br>मनिरखंड ईशान्य ८ | २ परबखंड आग्नेय<br>सुवर्ण खंड मध्य ९ | ३ निराकार रामरवं.द<br>काशी खंड १० | ४ दक्षापालन खंड<br>नैर्ऋत्य | ५ केतमाल खंड<br>पश्चिम | ६ हरिखंड<br>वायव्य | ७ पृथुखंड<br>उत्तर |

यंत्र मनरूपी ब्रह्मके दो स्त्री हैं उसका परिवार पृष्ठ १२४

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मोह | काम | क्रोध | लोभ | दंभ | गर्व | मद | अधर्म | ये आठ लडके. |
| मिथ्या | रति | हिंसा | तृष्णा | आशा | निंदा | ईर्षा | अशुद्धता | ये आठ स्त्री |
| अहंकार | लालच | अविचार | ताप | पाखंड | अपयश | विरुद्ध | अकर्म | ये आठ पोते |
| ममता | कल्पना | भूल | चिंता | अविद्या | अपकीर्ति | अश्रधा | अशक्त | ये आठ स्त्री |

वासना लडकी अज्ञानकी अदया पुत्रसे विवाह हुवा सोला लडका सोला लडकी हुई.

| | | | | | | | | नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| संशय | आलस्य | अनित्य | भय | रज | तम | कपट | कर्म | ये सोला लडके |
| असनजम | जंत्र | मंत्र | नाटक | प्रपंच | नियम | विक्षेप | भगर | ये सोला लडके. |
| कलह | चाह | कुटिलता | विषता | दाह | कृपणता | व्याकुलता | कूमत | |
| कामना | कुचेष्टा | दुष्ट | क्रूर | अर्जु | सरोना | क्रिया | भ्रष्टता | |

निवृत्ति.

| | | | | | | | | नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| विवेक | विचार | धैर्य | संतोष | भजन | शील | धर्म | वैराग्य | ये आठ लडके. |
| विद्या | निश्चय | क्षमा | तृप्त | सिद्धि | लज्जा | श्रद्धा | उदासीन | ये आठ स्त्री |
| ज्ञान | प्रीत | दीनता | आनंद | निष्कपट | सुजस | प्रकाश | अभ्यास | ये आठ पोते |
| मोक्ष | प्राप्ति | मुदता | करुणा | पूजा | कीर्ति | शुद्धता | दृढता | ये आठ स्त्री. |
| संजम | नेम | आसन | प्राणायाम | प्रत्याहार | ध्यान | धारणा | समाधी | ये आठ लडके अभ्यास दृढतासे हुवे |
| अनुमा | मनुमा | लघुमा | कर्मा | प्रास | पराकामी | वस्तु | वस्तु | ये आठ स्त्री हैं. |

भक्ति लडकी प्रेमकी दयापुत्रसे विवाह हुवा नौ लडके पैदा हुवे.

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| श्रवण | कीर्तन | स्मरण | उदार | अर्चन | वंदन | दास्य | हर्ष | उदास |
| जससुन्मा | जसगाना | हृदयमें स्मर्णकरना | पांवदाबना | मानसीपूजा | तनमनसेपाव पडे | हुकममाने. | येकजान्ना | आपमेंजान्ना. |

# यंत्रषटचक्रशरीरमें पृष्ठ १२६










अनुहात चक्र
हृदयमें
कं
खं
गं
घं
पद्मिनी
विषया
रतिप्रिया
त्रिमाता



विशुद्ध चक्र
कंठमें
भवता
प्राणधारी
धातनी
संकठारी
लोधा
ब्रह्माणी
भोगी

सूर्यकला.

३२
ह

अग्न चक्र
नेत्रमें

शां
३४

चंद्रकला.

किरनी १ ह्वालिनी २ दहनी ३ दीपनी ४ जोतनी ५ तेजनी ६ इंदपतिजंती ७ शशिप्रभा ८ सोसनी ९ तापनी १० लोहकी ११ दाहकी १२

पूर्वनी १ भद्रा २ अलहादी ३ सुनेखी ४ कमोदनी ५ असोदनी ६ मोहनी ७ करसुदनी ८ चिदा ९ कामनी १० लक्ष्मी ११ व्यापनी १२ पद्मिनी १३ मतनी १४ बकारी १५ उदाकी १६

धारणा लक्षणा पांच तत्वके जुदाजुदा ॥ पृथ्वी धारना चौकोर वः अक्षर पीत वरण जल मंडल तेजकरे प्राणको वह स्तंभन करे ॥ जल धारणा बकार अक्षर चंद्र खंड कंठमें तेजकरे वहा स्तंभन करे ॥ अग्न धारणा त्रकोण फा· अक्षर पद्मराग आभाश इंद्रगूण तालुका मध्य रुद्र निवास तेजकरे ॥



# ब्रह्मांड स्थान

तेज वरण सोमनाथ देवता आदिशक्ति नारदऋषी आदिकला रकार: मात्रा हरण गर्भ शरीर अजपाजाप अधोमुखगति ॥ वायु धारणा भैरु मधजा अक्षर षटकोण मेघवरण ईश्वर निवास खेचरी मुद्रा धारण करी सिद्धिपावे ॥ आकाश धारणा ब्रह्मरंध्र अकार विष्णु निवास हा अक्षर परम मुक्तिदाता ॥ धारनाकानाम ॥ वहतनी पृथ्वी ॥ दाउनी जल ॥ दहनी अग्न ॥ शोषनीवायु ॥ भ्रामनी आकाश ॥




तालुस्थान सहस्त्रदल कमल नानावरण सद्गुरु देवता कलातीत प्रकार मात्रा माया शरीर यथार्थ वेद निरामय अभिमान अजपाजप १०० ॥ ध्यानवर्णन ॥ पदरक्षा कुंभकमें मंत्रजपै अक्षरका ध्यानकरे ॥१॥ पिंडरक्षा षट्चक्रको और सद्गुरुका ध्यानकरे ॥२॥ रूपरक्षा त्रिकुटी मध्यमें सूक्ष्म लिंगको ध्यानकरे पहले दीपजोत पीछे दीप मालिका उसके पीछे नक्षत्र मालिका उसके उपरांत बीजलीकी परकाश अंतमें अंनतकोट चंद्र सूर्यकी प्रकाश देखै दशो दिशा झलामल ज्योत प्रगट हो जाती हैं ॥३॥ रूपातीत शुन्य ध्यान रूपरेखनहीं, नीचेकीगति ग. जानेकी आपी आपकुछ द्वैत नहीं ॥४॥ समाधीलक्षण ॥ शीत ॥१॥ उष्ण ॥२॥ वर्षा ॥३॥ क्षुधा ॥४॥ मूर्छा ॥५॥ भ्रम ॥६॥ आलस ॥७॥ जागृत ॥८॥ स्वप्न ॥९॥ सुषुप्ति ॥१०॥ कुछ रहे नहीं जैसे नमक-

दूध पानीमें मिल जाता है. उसीप्रमाण भिन्नभाव रहे नहीं. हर्ष शोक १२६
दुःख सुख मान अपमान ज्ञान अज्ञान जात कुल वरण आश्रम जीव ब्र
ह्मका भेद जाता रहे अखंड अद्वैत एक हो जाता है.

## सतरावी कला
## घोडा.

भंवरगुंज १ संख धुन २ मर्दंग ३ ताल ४
चटका ५ मुरली ६ बीन ७ दुंदभी ८
सिंघगर्ज ९ धुधक १०



त्रिकुटीस्थान.






गोल्लाट




श्रीहाट



॥ यमदस प्रकार ॥ १ ॥ नेमदस प्रकार ॥ २॥ आसनदो प्रकार ॥ ३॥ व्रतपत्या आहार ॥ ४॥ प्राणायाम ॥ ५॥ धारणा ॥ ६॥ ध्यान ॥ ७॥ समाधी ॥ ८ ॥ ॥ यमके लक्षण दस है ॥ प्रथम अहिंसा मन बचन कर्मसे दुःख न करे ॥ १॥ दूसरा लक्षण सत्य वाक्य दो प्रकारका सत्य बोले ब्रह्म निराकारको सत्य जाने ॥ २॥ तीसरा लक्षण असत्य तनमनसे चोरी न करे ॥ ३॥ चोथा लक्षण ब्रह्मचर्य आठ प्रकारका काम रोके ॥ ४ ॥ पांचमा मैथुन आठ प्रकारका ॥ सुमरण १ श्रवण २ दृष्टि ३ भाषण ४ प्रेम ५ स्पर्श ६ हास ७ रत ८ को त्याग करे ॥ ५॥ छटवा लक्षण क्षमाको दुष्टकी मारगारी कटुक बचन सहे ॥ ६॥ सातवां धृतकोलक्षण कालसे न डरे सदां काल धैर्य रारवै ॥ ७॥ आठवा दयाको लक्षण सब जीवोको अपने समान जाने ॥ ८॥ नवां अरजूको लक्षण कोमल रहे मधुर बोले ॥ ९ ॥ दसवां लक्षण मिता आहार सात्विक अन्न सुद्ध पावे राग दोष त्यागे ॥ १०॥ नेमको लक्षण दस प्रकार ॥ प्रथम तपको लक्षण शब्द स्पर्श रूप रस गंधको त्यागे ॥ १॥ दूसरा संतोषको लक्षण जो प्रालब्ध प्रमाण प्राप्ति है उसपर संतोष रखै ॥ २॥ तीसरा आस्तिक लक्षण वेद गुरु

शास्त्रबचनकोमाने ॥ ३॥ चौथा दानको लक्षण दो प्रकारका. अन्न वस्त्र जलसे पोषण करे ॥ १॥ ज्ञानउपदेशकरे ॥ २॥ पांचवां लक्षण पूजा सोला प्रकारके पूजन करे प्रीत निष्काम रहे ॥ ५॥ छटवां लक्षण श्रवणको जोशब्द अपने कानमे आवे उसको सुने हंसके प्रमाणयानी छोडकर दूध पीवै ॥ ६॥ सातवां लाजको लक्षण गुरुसंत घटकीलज्जा रख्यै ॥ ७॥ आठवां दृढ मती लक्षण मान अपमान को समान जाने ॥ ८॥ नवां लक्षण जापको पवन पकडके मौन होकरके जापकरे ॥ ९॥ दशवां लक्षण होमको ब्रह्म अग्नियोग अग्नि को प्रगट करके मोहको जलावे ॥ १०॥ आसन लक्षण दो प्रकारका सिद्ध आसन ॥ १॥ पद्मासन ॥ २॥ बांये पाऊकी एडी गुदाके फूल पर दबावे और दहना पांव लिंगके ऊपर दबावै वो सिद्ध आसन है ॥ बाये पाउ पर दहना पाउ रखे और हाथभी उलटा करके रखै पद्मासन है ॥ प्राणायाम लक्षण तीनो नाडी कोजाने दशवायुको जाने षट् चक्रको जाने ये विस्तार संपूरण देख्ये पीछे प्राणायाम करे इंडा नाडी वामसे पुरककरे स्वासाको रोकै उसको कुंभक कहते हैं पिंगला









नाडी दक्षिणसे रेचक करे बीजमंत्र संयुक्त खोडस पूरक
१२६ करे ॥ चोसट कुंभक करे द्वात्रिंशत् ३२ रेचक करे पीछे विपरजे करे
तथा पिंगलासें पूरक करे इडासे रेचक करे यह ऋषियोंका
मतहैं गोरख मत छ चोपाइमे ऐसा है. सोहं सोहं सोहं
हंसो ॥ सोहं सोहं अंसो १ स्वासा स्वासा सोहं -
जापं ॥ सोहं सोहं आपै आपं ॥ २ ॥ द्वादशमात्रा
पूरक भरना ॥ द्वादशमात्रा कुंभक करना ॥ ३ ॥ द्वादश
मात्रा रेचक जानं ॥ पूरण अपूर विपरजे ठानं ॥ ४ ॥
अधम मात्रा द्वादश जुगतं ॥ मध्यम मात्रा दोगुण युगतं
॥ ५ ॥ उत्तम मात्रा त्रिगुण कहिये ॥ प्राणायामसा
विरती लहीये ॥ ६ ॥ कुंभक आठ प्रकारका ॥ सूर
ज भेदन १ उजाई २ सीतकार ३ सीतली ४ भद्रका
५ भ्रामरी ६ मोरछा ७ केवल ८ यह आठ पवन औ-
रोधन है ॥ कुंभक नाम मुद्रा दस प्रकारकी है ॥
शुन्यमहामुद्रा ॥ १ ॥ महावेधक २ महावेधक खेचरी ३
बड्यानवेदक ४ मूलवेदक ५ बन्धजालिंदर ६ विप्रीत
७ क्षीणीपण ८ जनोली ९ शक्ति १० ॥ ॥



# यंत्र षट्चक्र योग समाधी. पृष्ठ १२६

| नंबर | नाम | आधारचक्र | स्वाधिष्ठान चक्र. | मनीपुरचक्र | अनुहात चक्र | विसुद्ध चक्र | अग्निचक्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अस्थान | गुदा | लिंग | नाभी | हृदय | कंठ | नेत्र |
| २ | प्रमाणदल कमल | ४ | ६ | १० | १२ | १६ | २ |
| ३ | वरण | पीत | रक्त | नील | कृष्ण | श्वेत | श्याम |
| ४ | देवता | गणेश | ब्रह्मा | विष्णु | रुद्र | जीव | परमहंस |
| ५ | शक्ति | सुद्धिबुद्धि | सावित्री | कमला | उमा | विद्या | ईंगलापिंगला सुसमना |
| ६ | ऋषी | ईश्वर | सूर्य | पवन | इंद्र | अग्नि | हंस |
| ७ | कला | कुरंम | उरमे | जोती | घुमरा | ज्वाला | सतरावी |
| ८ | मात्रा | आकार | हरिष | दीर्घ | पुलना | अर्ध | अनुराच |
| ९ | शरीर | विराट तथा अस्थूल | लिंगतथा सूक्ष्म | कारन | महाकारन | केवळ | ज्ञान |
| १० | वाक्य | वैरवरीजि व्हामें | मध्यमा कंठमें | पश्यत हृदयमें | परा नाभीमें | परमपरा लिंगमें | अनुराच |
| ११ | वेद | रघुवेद | यजुर्वेद | श्यामवेद | अथर्वणवेद | सुक्षवेद | आकाश वाणी |
| १२ | तत्वधारणा | पृथ्वी | जल | अग्नि | वायु | आकाश | शुन्य |
| १३ | लिंग | आचार्य | गुरु | शिव | जंगम | जोति | सिध्द |
| १४ | मुद्रा | खेचरी | चाचरी | भोचरी | अगोचरी | उन्मनी | श्यामभवी |
| १५ | पवन | अपान | समान | प्राण | उदान | वयान | मन |
| १६ | मुक्ति | सालोक | सामीप | सारूप | सायुज्य | स्वयंभू | निर्गुण |
| १७ | जाप | ६०० | ६००० | ६००० | ६००० | १०० | २००० |
| १८ | अवस्था | जागृत | स्वप्न | त्रिषोप्त | तुर्या | उन्मनी | उतत्ति इस्थिती प्रलय |
| १९ | अभिमान | विश्व | शरीर | राजस | आत्मा | ज्ञान | नीर अभिमान |
| २० | आनंद | विश्यानंद | योगानंद | अद्वैतानंद | परमानंद | ब्रह्मानंद | नित्यानंद |
| २१ | आसन | पद्मासन | सिध्द आसन | वज्रासन | कुरम आसन | धनुष आसन | सिंहासन |

## यंत्रषट्चक्र अक्षर नामगुण सहित.

पृष्ठ १२६

| अक्षर | नाम | गुण | अक्षर | नाम | गुण |
|---|---|---|---|---|---|
| आधार चक्र गुदामें. १ | | | जं ८ | सुरेशी | ० |
| वं १ | सहजानंद | रुहावा | झं ९ | गिरोकी | ० |
| शं २ | परमानंद | अरुहा | ञं १० | सारंगणी | ० |
| षं ३ | वीरानंद | हांक | टं ११ | सर्वरेषा | ० |
| सं ४ | जोगानंद | पित्ता | ठं १२ | तारा | ० |
| स्वाधिष्ठान चक्र लिंगमें २ | | | विसुध चक्र कंठमें ५ | | |
| बं १ | उगती | प्राणशक्ति | अ १ | भद्रता | ० |
| भं २ | वारणी | कीर्ति | आ २ | प्राणधारी | ० |
| मं ३ | सराहणी | गर्भति | इ ३ | घातनी | ० |
| यं ४ | रोहणी | कुबुद्धि | ई ४ | संकटारी | ० |
| रं ५ | अमुर्ती | अविश्वासी | उ ५ | लोथा | ० |
| लं ६ | परमूर्ती | मुरछती | ऊ ६ | ब्रह्माणी | ० |
| मनीपुर चक्र नाभीमें ३ | | | ऋ ७ | भागी | ० |
| डं १ | सर्वअंगी | तृषा | ॠ ८ | निसंगी | ० |
| ढं २ | शोषणी | इच्छा | ऌ ९ | मुदसा | ० |
| णं ३ | जया | लज्जा | ॡ १० | उन्मनी | ० |
| तं ४ | भद्रा | पवन | ए ११ | निमर्ता | ० |
| थं ५ | शांति | आशा | ऐ १२ | नमरूरंता | ० |
| दं ६ | कृषया | अनादि | ओ १३ | भानुमती | ० |
| धं ७ | तोखनी | काष्टा | औ १४ | मरभा | ० |
| नं ८ | रुचना | ग्रहणी | अं १५ | निरसंका | ० |
| पं ९ | दुईशीऋषी | विषदा | अः १६ | वासनी | ० |
| फं १० | दक्षिणी | निद्रा | अघिचक्र नेत्रमें. ६ | | |
| अनुहात चक्र हृदयमें. ४ | | | क्षं १ | सूर्यकला | १२ |
| कं १ | संभार | ० | | किरनी १ ह्लालनी २ दहनी ३ दीपनी ४ | |
| खं २ | रतिप्रिया | ० | | जोतनी ५ तेजनी ६ इदयतजंनी ७ | |
| गं ३ | विशिया | ० | | शशिप्रभा ८ सोसनी ९ तापनी १० | |
| घं ४ | पदमनी | ० | | लोहकी ११ दाहकी १२ | |
| ङं ५ | अमाता | ० | हं २ | चंद्रकला | १६ |
| चं ६ | सुभानु | ० | पूर्वनी १ भद्रा २ अल्हादि ३ सुनेरवी ४ कमोदिनी ५ असुदनी ६ मोहनी ७ कृतदनी ८ चिदा ९ कामनी १० लक्ष्मी ११ विषापनी १२ पद्मी १३ मतनी १४ बकाशी १५ उदाकी १६ | | |
| छं ७ | सुराहणी | ० | | | |

# यंत्रमुद्रा. पृष्ठ १२६

| नंबर | नाम | खेचरी | भोचरी | चाचरी | अगोचरी | उन्मनी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | मुकाम | जिव्हा | नाक | आख | कान | काम |
| २ | स्वाद | खटरस | गंध | रूप | पाद | इंद्रिय |
| ३ | चाल | मीन | भ्रमर | वेग | मृग | गज |
| ४ | मुक्ति | सालोक | सामीप | सारूप | सायूज | स्वयंभू |
| ५ | शून्य | उर्ध | मध्य | अधो | क्षुधा | निरालंब |
| ६ | गुण | रजोगुण | सतोगुण | तमोगुण | शुद्ध सत्वगूण | परब्रह्म गूण |
| ७ | कला | ८ | २ | १२ | १४ | १६ |
| ८ | वायु | अपान | समान | प्राण | उदान | व्यान |
| ९ | संयुक्त | बुध | मन | चित्त | नाद | अनहद |

श्रीगणेशाय नमः ।

अथ

# अभिलाखसागर ।

## प्रथम तरंग प्रारंभ ।

प्रथम—वारंवार श्रीगुरु महाराजके चरणकमलकी धूरको आदि मध्य अन्त तीनों कालमें पैरीपैर और मत्था टेकता हूं. जो भवसागररूपी संसार महाघोर पार होनेके निमित्त सहज जहाज है और अज्ञानरूपी अन्धकार नाश होनेके कारण अखण्ड सूर्य है ।

दूसरे—निर्गुण निराकार निरंजन अविनाशी अलखनामको मन कर्म वचनसे कोटचनुकोटि निहोरा और वन्दना करता हूं । जो सर्वव्यापक और सर्वकर्त्ता और सर्वज्ञ होकर आज-तक किसीके निश्चयमें नहीं आया और ब्रह्मा विष्णु महेश शेष गणेश आदिक देवताओंने भी उसका भेद नहीं पाया ।

तीसरे—उस निराकारकी इच्छा माया महामोहनीको जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति तीनों अवस्थामें महापक्ष जुहार और नमस्कार करता हूं । जो अद्वैत अखण्ड परब्रह्म परमात्माका ज्ञान नष्ट करके आवागमन जन्ममरण युत उपाधि संसारमें सर्वज्ञ चैतन्य साक्षीको मोहित और बंधन किया और कनक कामिनीरूपी विषय होकर चारों प्रकारके जीवको कीट मर्कटके समान अज्ञान और अशक्त किया ।

चौथे—आहार निद्रा मैथुन तीनों प्रकृतिको स्थूल सूक्ष्म

कारण तीनों शरीरसे हजारों निछावर और अरदास करता हूं।
जो चौरासी लाख योनिमें प्रधान होकर कोई जीव चराचरको
क्षणमात्र शान्त नहीं किया और जीवनपर्यन्त हर्ष भय तथा
दुःख सुखसे कोई निवृत्त नहीं होता।

पांचवें—तमोगुणी अहंकार हमको प्रातः मध्याह्न सायंकाल
त्रिकालमें अर्व खर्व पालागन और प्रणाम करता हूं। जो इन्द्र
दवी प्राप्त होनेपरभी आशा व तृष्णा और वासनासे रहित
हीं होता और अज्ञानरूपी शरीरका तदाकार होकर अपने
निराकार रूपको भूलकर शरीरके दुःख सुखको अपना दुःख
सुख जानता है।

छठवें—अपनी माता पिताको भूत भविष्यत् वर्त्तमान
तीनों कालमें लाखों विनती और करुणा करता हूं। जिसने
मल और मूत्रसे इस देहको विमल करके अज्ञान समयमें पालन
किया और नाना प्रकारका प्रपंच समान ज्ञान, संसारी मार्गका
उपदेश किया।

सातवें—भेष और बानेको बाल तरुण वृद्ध तीनों अव-
स्थामें साष्टांग अनन्त दंडवत् और धोक देता हूं। जिसके
धनानेमें यह शरीर प्रपंची पंच धातु जडकी कुधातुसे सुधातु
हो जाती है और पाषाणरूपी जड बुद्धि विमल होकर पारस-
रूप हो जाती है।

इति आभिलाखसागर गुरुशिष्यसंवाद इष्टदेव आदिक
वन्दनाविचार नाम प्रथम तरंग सम्पूर्ण ॥ १ ॥

# दूसरा तरंग प्रारंभ ।

अथ श्रीगुरुदेवाय नमः । अब कुधातु जन्मकी कथा अथवा गृहस्थाश्रमकी अवस्थाकी व्यवस्था वर्णन करना इस ग्रन्थमें निरर्थक और विस्तार है । केवल सुधातु जन्मकी कथा सूक्ष्म सिद्धान्त ब्रह्मज्ञानका जो सन्त और महात्माओंके सत्संगमें प्राप्त हुआ अभिलाखसागर ग्रन्थ नाम धरके गुरु-शिष्यका संवाद जो तरंग और लहरीके समान है वर्णन करता हूं । जिसके पढने और सुननेसे श्रोता वक्ता अधिकारी जन सिद्धान्त पदार्थको जानकर आत्मज्ञान और ब्रह्मज्ञानके सुखको प्राप्त होवेंगे और अनेक प्रकारकी भर्मना जो ब्रह्म निराकारकी विचारमें ब्रह्मज्ञानी जगत्‌ज्ञानी वादविवाद करते हैं नाश होकर निश्चय तत्वपद जो अनेक महात्माओंके सत्संगसे सिद्धान्त हुआ जानेंगे और दासको इस परिश्रमके बदले भूल चूक माफ करके आशीर्वाद देवेंगे । यह मूर्ख अज्ञान सर्व भेषका सेवक अभिलाखदास उदासी जब संचित प्रारब्धके संयोगसे संसारी व्यवहारके योग्य नहीं रहा । अथवा, इस प्रपंचके संयोग अपनेमें सामर्थ्य नहीं देखा तब जगत्‌के व्यवहार और सम्पदासे हानि ग्लानि मानकर भगवच्छरण जानेकी इच्छा की, और अच्छे २ सन्त महात्मा सिद्धोंके शरणमें जाकर भगव-च्छरण जानेकी राहका विचार किया और बहुत काल सातों पुरी चारों धाम चारों दिशामें ऐसे गुरुकी खोजनामें जो भगवच्छरण जानेकी राह शुद्ध निर्मल उपदेश करे भ्रमता रहा

बडे २ सिद्ध महात्मा श्रीमन्त सन्त महन्त स्थानधारी जमातधारी जिनके अखाडेमें हजारों चेला नौकर चाकर हाथी घोडा राजेश्वरी स्थान मकान माफी जागीर वर्षासनवाले मिले परन्तु अपना मनोरथ सिद्ध नहीं हुआ । वे लोग भगवच्छरण जानेकी राह क्या जानें ? तब लाचार होकर जंगल उत्तराखण्डको जहां सुमेरुगिरि और हिमालय पहाड और सन्त महात्माओंका मूलस्थान और खान है तहां चला गया । वहांभी अनेक महात्माओंके सत्संगमें कुछ काल रहकर उनका ज्ञान ध्यान देखता रहा । जो सन्त महात्मा अपने विचारमें अच्छा आता रहा उसकी सेवा करके प्रसन्न हुए । उपरान्त भगवच्छरण जानेकी राह पूंछता रहा और वे लोगभी अपने २ ज्ञान बुद्धि प्रमाण जैसा जिसको अनुभव था, तैसा तिसको भगवच्छरण जानेकी राह उपदेश करते रहे । वही संवाद यथार्थ जैसाका तैसा गुरुशिष्यका प्रश्नोत्तर केवल ब्रह्मज्ञानका सूक्ष्म सिद्धान्त कहता हूं । श्रोता वक्ता अधिकारी सम्बन्धी जन ब्रह्मज्ञान मेरी वन्दना और निहोरेपर कृपा करके अच्छी तरह ध्यान रक्खें, कि इस ग्रन्थमें महात्मा गुरुशब्द अनेक हैं उनका विस्तार आगे ग्रन्थ देखनेमें प्रकट होगा । नाम और पता उनका अच्छी तरह ध्यानमें नहीं है । इस कारण नहीं लिखता । और मैं शब्द एक केवल ग्रन्थका कर्त्ता मूर्खता अज्ञानताकी सम्पूर्ण सत्ता अभिलाखदास उदासी

आत्मज्ञानी अयोध्यावासी हूं। ग्रन्थका यह कारण (उत्पत्ति) जानना चाहिये।

इति अभिलाखसागर गुरुशिष्यसंवाद कारणोत्पत्ति ग्रन्थविचार नाम दूसरा तरंग सम्पूर्ण ॥ २ ॥

# तीसरा तरंग प्रारंभ।

## प्रथम लहरी।

### भगवच्छरण जानेकी राह भगवान् जाने।

अथ श्रीइष्टदेवाय नमः। प्रगट हो कि जंगल उत्तराखंडमें अनेक पहाडोंके बीचमें एक बडा पर्वत है। उसका आदि और अन्त किसीने नहीं जाना। उसको छोटा सुमेरु गिरि नाम पर्वत कहते हैं। उसपर अच्छे २ महात्मा सिद्ध इच्छारूपी ज्ञानस्वरूपी वास करते हैं। उनका हाल सम्पूर्ण देवसमान है। आकाशगंगाका जल, कन्द, मूल भोजन अष्ट प्रहर परब्रह्मका ज्ञान, ध्यान, वैराग्यमें दृढ, इस रहनी और वृत्तिसे सदा आनन्दमें रहते हैं। उस मंडलीमें एक महात्मा सम्पूर्ण ज्ञान और भक्तिके रूप जो दर्शाते थे तब मैं उनके पास गया और सब हाल अपना कहकर भगवच्छरण जानेकी राह पूंछी। तब महात्मा गुरु बोले कि मेरेको ४ युग अथवा ४८ वर्ष हो गये, राहका पता नहीं मिला। मेरे ज्ञानमें जिसको वह अपनी शरणमें बुलावे वह जा सक्ता है और रस्ताभी उसीको प्राप्त होगा। दूसरा कोई जा नहीं सक्ता और मार्गभी प्राप्त नहीं हो सक्ता। मैंने

हाथ जोडकर कहा कि भगवान्के बुलानेका क्या कारण है? उसके दरबारमें अपने विना कौन बडा कार्य है? जो बुलावेंगे। इस ज्ञानमें संसारी प्रपंच छोडनेवाले धोबीके कुत्ते हुए। न घरके न घाटके और मैंभी सर्पकी तरह अज्ञान होकर छछूंदर पकड लिया। अब छोडता हूं तो अंधा होता हूं और खानेमें प्राण जाता है और तुमने पहले अपने गुरुसे राहका विचार क्यों नहीं किया? और जब गुरुने राह नहीं बताया तो तुमने क्या उपदेश पाया? और चार युग विना विचारे क्यों परिश्रम किया? आखिर ऊंटका पाद हुआ और आगेभी जो परिश्रम होगा निरर्थक जावेगा। मेरे ज्ञानमें भगवान्के बुलानेपर आसरा रखना निश्चय आकाशफलफूलकी आशा करना है। यह सुनकर महात्मा गुरु चुप हो रहे। मुझको जवाब दिया कि मेरेको भगवच्छरण जानेकी राह नहीं दर्शाती और तुमभी जब खोजना करके हार जाओगे, तब हमारा ज्ञान याद होकर प्रमाण होगा।

इति अभिलाखसागर गुरुशिष्यसंवाद तीसरे तरंगमें मार्ग विचार भगवच्छरण नाम प्रथम लहरी सम्पूर्ण।



## दूसरी लहरी।

हठयोग आदि भगवच्छरण जानेकी राह बहुत हैं।

अथ श्रीसरस्वत्यै नमः। मैं दूसरे महात्माके पास गया और सब हाल अपना कहा। तब महात्मा गुरु बोले कि भगवच्छरण जानेकी राह अनेक हैं। इस उपायके वास्ते चार वेद

छः शास्त्र अठारह पुराण व्यास भगवान्‌ने बनाये और लाखों ग्रन्थ दूसरे आचार्योंके बनाये हुए मौजूद हैं और योगशास्त्र प्रमाण अनेक राह भगवच्छरण जानेकी प्रगट हैं। उन राहोंमेंसे किसी राहपर जाना चाहिये। मैंने हाथ जोडकर कहा कि मेरे जानेके योग्य जो राह निर्मल और शुद्ध हो उसका कृपा करके उपदेश कीजिये मैं जाऊंगा। तब महात्मा गुरु बोले कि प्रथम राह भगवच्छरण जानेकी श्रवण मनन निदिध्यास है। भगवत्‌की कथा अष्ट प्रहर प्रेमसे श्रवण करना और उसका एकान्तमें मनन करना अथवा विचार करना। पीछे उसका निदिध्यास करना अर्थात् दृढ होना। उस प्रमाण चलना। अनेक भक्तोंको इसी राहसे भगवत्‌की प्राप्ति हुई, अथवा मुक्ति हुई। मैंने हाथ जोडकर कहा कि मुझको कथामें प्रीति नहीं होती और अर्थ समझमें नहीं आता और सुनी हुई वार्त्ता भूल जाता हूं और कथा आरंभके पहलेही निद्रामें नाकसे शब्द आरंभ होती है और पुराणोंकी कथापर निश्चय नहीं आता। जैसे कुंभजऋषिने सातों समुद्रको हाथकी गद्दीपर रखकर पान कर लिया और पीछे मूत दिया। इस राहसे मेरा जाना किस प्रकारसे होवे? तब महात्मा गुरु बोले कि दूसरी राह भगवच्छरण जानेकी देवप्रतिमा पूजन है। विष्णु शिव शक्ति किसी देवताकी मूर्ति पाषाण तथा धातुकी स्थापित करके नवधा भक्तिसे विधिपूर्वक आचार्यके उपदेश प्रमाण पूजन करेगा और उस मूर्तिके स्वामीको प्रसन्न करेगा तो उसका

भगवत्‌की प्राप्ति होगी। मैंने हाथ जोडकर कहा कि मैं वादीके रोगसे अशक्त हूं नित्य स्नान नहीं करता जल सांपस्वरूपी दर्शाता है। दो प्रहरतक नींदमें पडा रहता हूं। कीर्त्तन भजन मूर्तिमें कुछ प्रीति होती नहीं। इस राहसे मेरा जाना क्योंकर होवे? तब महात्मा गुरु बोले कि भगवच्छरण जानेकी तीसरी राह आत्माकी सेवा भक्ति और उपकार है। यथाशक्ति दूसरेकी आत्माको अपनी आत्माके समान जाने। बहुत भक्तोंको इस राहसे भगवत्‌की प्राप्ति हुई, तुमकोभी होगी। मैंने हाथ जोडकर कहा कि जब अपने भोजन वस्त्रका ठिकाना नहीं है और अपना काम अपनेसे नहीं होता तब दूसरेका उपकार तथा सेवा होना कठिन है। मुझको नित्यका कर्म सुमेरुगिरि (पहाड) समान दर्शाता है। इस राहपर मेरा जाना नहीं हो सक्ता। विचार करो, तब महात्मा गुरु बोले कि चौथी राह भगवच्छरण जानेकी तीर्थयात्रा है। कोई सातों पुरी चारों धाम और सर्व तीर्थकी परिक्रमा और दर्शन और स्नान करेगा वह निश्चय करके भगवच्छरणको जावेगा। मैंने हाथ जोड करके कहा कि मुझसे एक कोसभी चला नहीं जाता। चारों अवस्थामें एकभी तीर्थ होना दुर्लभ है। नित्य कर्मको थोडी दूर जाना पहाड हो जाता है। यह राह मेरे जाने योग्य नहीं है। तब महात्मा गुरु बोले कि पाँचवीं राह भगवच्छरण जानेकी समाधि है। जो कोई अष्टांग योग सम्पूर्ण सिद्ध करेगा सो भगवत्‌को प्राप्त हो जावेगा। मैंने हाथ जोडकर कहा कि मुझसे

जप तप क्रिया नहीं पूरी होती। तब अष्टांग योग कैसे सिद्ध होगा? आसन लगाना, श्वास चढाना बहुत कठिन है; मैं नहीं कर सक्ता। तब महात्मा गुरुने छठवीं राह जलशयन जलधाराकी बताई। मुझसे ठंढका कष्ट सहन नहीं हो सक्ता। सातवीं राह चौरासी धूनी पंचधूनीको बताया, वही भी मुझसे अग्निका तेज सही नहीं जाता। आठवीं राह शूलशय्या बताया, उसमें कांटा चुभता है। नौवीं राह झूला बताया, उसमें चक्कर आता है। दशवीं राह ऊर्ध्वबाहु होना बताया, उसमें क्षणमात्र हाथ उठाया नहीं जाता। ग्यारहवीं राह मौन होनेका बताया, मुझसे एक पल चुप रहा नहीं जाता। बारहवीं राह ठाढेश्वरी होना बताया, मेरेसे चार घडी खडा नहीं हुआ जाता। कमरमें बडा दर्द होता है।

इस प्रमाण महात्मा गुरुने अनेक राह बताया परन्तु मेरे जाने योग्य कोई राह नहीं पाया तब जवाब दिया कि, इसके सिवाय और कोई राह भगवच्छरण जानेकी मेरे ज्ञानमें नहीं है। जो कोई आजतक गया सो इसी मार्गपर गया। तुम्हारा जाना भगवच्छरणमें नहीं हो सक्ता और कदाचित् दूसरा मार्ग तुम्हारे योग्य होवे तो विचार करो। मेरेको ज्ञान कुछ नहीं है।

इति अभिलाखसागर गुरुशिष्यसंवाद तीसरे तरंगमें मार्गविचार नाम दूसरी लहरी संपूर्ण।



भगवत्की प्राप्ति होगी । मैंने हाथ जोडकर कहा कि मैं बादीके रोगसे अशक्त हूं नित्य स्नान नहीं करता जल सांपस्वरूपी दर्शाता है । दो प्रहरतक नींदमें पडा रहता हूं । कीर्त्तन भजन मूर्तिमें कुछ प्रीति होती नहीं । इस राहसे मेरा जाना क्योंकर होवे ? तब महात्मा गुरु बोले कि भगवच्छरण जानेकी तीसरी राह आत्माकी सेवा भक्ति और उपकार है । यथाशक्ति दूसरेकी आत्माको अपनी आत्माके समान जाने । बहुत भक्तोंको इस राहसे भगवत्की प्राप्ति हुई, तुमकोभी होगी । मैंने हाथ जोडकर कहा कि जब अपने भोजन वस्त्रका ठिकाना नहीं है और अपना काम अपनेसे नहीं होता तब दूसरेका उपकार तथा सेवा होना कठिन है । मुझको नित्यका कर्म सुमेरुगिरि ( पहाड ) समान दर्शाता है । इस राहपर मेरा जाना नहीं हो सक्ता । विचार करो, तब महात्मा गुरु बोले कि चौथी राह भगवच्छरण जानेकी तीर्थयात्रा है । कोई सातों पुरी चारों धाम और सर्व तीर्थकी परिक्रमा और दर्शन और स्नान करेगा वह निश्चय करके भगवच्छरणको जावेगा । मैंने हाथ जोड करके कहा कि मुझसे एक कोसभी चला नहीं जाता । चारों अवस्थामें एकभी तीर्थ होना दुर्लभ है । नित्य कर्मको थोडी दूर जाना पहाड हो जाता है । यह राह मेरे जाने योग्य नहीं है । तब महात्मा गुरु बोले कि पाँचवीं राह भगवच्छरण जानेकी समाधि है । जो कोई अष्टांग योग सम्पूर्ण सिद्ध करेगा सो भगवत्को प्राप्त हो जावेगा । मैंने हाथ जोडकर कहा कि मुझसे

जप तप क्रिया नहीं पूरी होती। तब अष्टांग योग कैसे सिद्ध होगा? आसन लगाना, श्वास चढाना बहुत कठिन है; मैं नहीं कर सक्ता। तब महात्मा गुरुने छठवीं राह जलशयन जलधाराकी बताई। मुझसे ठंढका कष्ट सहन नहीं हो सक्ता। सातवीं राह चौरासी धूनी पंचधूनीको बताया, वही भी मुझसे अग्निका तेज सही नहीं जाता। आठवीं राह शूलशय्या बताया, उसमें कांटा चुभता है। नौवीं राह झूला बताया, उसमें चक्कर आता है। दशवीं राह ऊर्ध्वबाहु होना बताया, उसमें क्षणमात्र हाथ उठाया नहीं जाता। ग्यारहवीं राह मौन होनेका बताया, मुझसे एक पल चुप रहा नहीं जाता। बारहवीं राह ठाढेश्वरी होना बताया, मेरेसे चार घडी खडा नहीं हुआ जाता। कमरमें बडा दर्द होता है।

इस प्रमाण महात्मा गुरुने अनेक राह बताया परन्तु मेरे जाने योग्य कोई राह नहीं पाया तब जवाब दिया कि, इसके सिवाय और कोई राह भगवच्छरण जानेकी मेरे ज्ञानमें नहीं है। जो कोई आजतक गया सो इसी मार्गपर गया। तुम्हारा जाना भगवच्छरणमें नहीं हो सक्ता और कदाचित् दूसरा मार्ग तुम्हारे योग्य होवे तो विचार करो। मेरेको ज्ञान कुछ नहीं है।

इति अभिलाखसागर गुरुशिष्यसंवाद तीसरे तरंगमें मार्गविचार नाम दूसरी लहरी संपूर्ण।



## तीसरी लहरी।

नामकी महिमासे भगवच्छरणको सब जाते हैं।

अथ श्रीशारदायै नमः। मैं दूसरे महात्मा गुरुके पास गया और सब हाल अपना कहा। तब महात्मा गुरु बोले कि, ध्यानसे आकाशमार्गमें देखो और मेरी आंखोंपर अपना हाथ फेर दिया। उस राहकी लीला जो देखता हूं तो बडे २ आलसी अकर्मी अज्ञानी अजात विमानोंपर चढकर आनन्दसमेत भगवच्छरणको चले जाते हैं। मुझको यह राह बहुत पसन्द आई और महात्मा गुरुसे उस राहपर जानेका उपाय पूँछा। तब महात्मा गुरु बोले, जो लोग उस राहपर जाते हैं उनसे उपाय पूंछ लो। मैं उस राहके निकट जाकर एक जानेवालेसे तीन प्रश्न किये कि महाराज! आप कौन हैं और कहां जाते हैं, और क्योंकर जानेकी सामर्थ्य प्राप्त हुई? तब उस जानेवालेने बडी बेपरवाहीसे मुझे जवाब दिया कि, मेरा नाम कवीरदास जुलाहा है और भगवच्छरणको जाता हूं। एक समय श्रीमहाराज रामानुजस्वामीने काशीके मणिकर्णिकाघाटपर रातको अनदेखे मेरे ऊपर पांव रख दिया। जब उनको आदमी मालूम हुआ तब दयावान् होकरके भगवत्का नाम मुखसे उच्चारण किया। उस नामको याद करके मैंने मगधा देशमें प्राण छोडा। जहां जीवको मरने उपरान्त गधा योनि प्राप्त होती है। परन्तु उसी भगवत्के नामके आधारसे मैं भगवच्छरणको जाता हूं। यह सुनकर मैं चुप हो रहा और दूसरे जानेवालेसेभी वही तीन

प्रश्न किये। उसनेभी ऐसा जवाब दिया कि मैं गणिका (वेश्या) हूं भगवच्छरणको जाती हूं। एक तोतेको नाम पढाती थी, उस आधारसे भगवच्छरणको जाती हूं। इसी तरह स्त्री पुरुष जो कोई मिला, उससे उस राहके जानेकी सामर्थ्य नामकी महिमा मालूम हुई यह सुनकर महात्मा गुरुकी शरणमें जाकर सब कथा विस्तारसहित कह दिया तब महात्मा गुरु बोले कि अब तुझको क्या सन्देह है? नामकी रटन करके तूभी चलाजा। मैंने हाथ जोडकर कहा कि भवत्के नाम अनन्त हैं, किस नामकी महिमा ऐसी है जिसके आधारसे मैं भगवच्छरणको जाऊं? यह शंका सुनकर महात्मा गुरु बोले कि यह शंका मुझसे समाधान नहीं होगी। मेरे ज्ञानमें भगवत्का सब नाम बराबर है। जिस नामकी रटन करेगा वही मुक्तिदाता है कम सिवाय कोई नहीं है।

इति अभिलाखसागर गुरुशिष्यसंवाद तीसरे तरंगमें मार्गविचार नाम तीसरी लहरी संपूर्ण।

---

## चौथी लहरी।

रामनाम प्रधान होकर बारह वर्ष भजन हुआ।

अथ श्रीजानकीवल्लभाय नमः। मैं दूसरे महात्माके पास गया और सब हालअपना कहा तब महात्मा गुरु बोले कि यहांसे थोडी दूरपर एक विचारनगरकी हाट है वहां भगवत्की दशों अवतारकी मूर्ति एक२ रुपयेपर बिकती हैं सो मोल लेकर आओ।

